**पदार्थः**—( गिरेः ) पर्वत से ( प्रवर्त्तमानकः ) प्रवृत्त हुआ ( कुषुम्भकः ) छोटा नेउला ( वृश्चिकस्य ) वीछी के ( विषम् ) विष को ( अरसम् ) नीरस जो ( अब्रवीत् ) कहता अर्थात् चेष्टा से दूसरों को जताता है ( तत् ) इस कारण हे ( वृश्चिक ) अंगों को छेदन करने वाले प्राणी ( ते ) तेरा ( अरसम् ) अरस ( विषम् ) विष है ॥ १६ ॥

**भावार्थः**—मनुष्य वीछी आदि छोटे २ जीवों के विष हरने वाले पर्वतीय निउले का संरक्षण करें जिस से विष रोगों को निवारण करने में समर्थ होवें ॥ १६ ॥

इस सूक्त में विष हरने वाली ओषधी विष हरने वाले जीव और विषहारी वैद्यों के गुण का वर्णन होने से इस सूक्त के अर्थ की पिछिले सूक्तार्थ के साथ सङ्गति है यह समझना चाहिये ॥

यह एकसौ एक्यानवे का सूक्त सोलहवां वर्ग चौवीशवां अनुवाक और प्रथम मण्डल समाप्त हुआ ॥

इति श्रीमत्परमहंसपरिव्राजकाचार्य्याणां परमविदुषां
विरजानन्दसरस्वतीस्वामिनां शिष्येण श्रीम-
द्दयानन्द सरस्वतीस्वामिना विरचिते
संस्कृतार्य्य भाषाभ्यां समन्विते
सुप्रमाणयुक्ते सुभाषा विभू-
षिते ऋग्वेदभाष्ये प्रथमं
मण्डलं समाप्तम्॥

---